डुप छू (1) मार्ग की बाँईं ओर दीपंकर श्रीज्ञान द्वारा निर्मित एक छोटा-सा स्रोत है। यहाँ से कङ्जे तक खेती नहीं होती।

कङ्जे छू (3$\frac{3}{4}$) (8) यहाँ से नदी को बाँईं ओर पार करें।[1]

1 मील कड़ी चढ़ाई, एक बड़ा लप्चे। यहाँ से खोचार तक ज्वालामुखी पर्वत का अवशेष मालूम होता है।

2 मील तक बीच-बीच में चढ़ाइयों के साथ उतराई, पुराने छोरतेन, मणि, लप्चे और मंडल हैं। यहाँ से खोचार गोम्पा का प्रथम दर्शन होता है।

लालुङ्बा छू (3$\frac{1}{4}$) (11$\frac{1}{4}$) मील, यहाँ से फिर खेत प्रारंभ हो जाते हैं, नदी को बाँईं ओर पार करें।

1. खोचारनाथ ($\frac{3}{4}$) (12) तिब्बती लोग इसको केवल खोचार कहते हैं। देखिए पृष्ठ 140।

--------

1. नदी के दोनों किनारों पर कई पनचक्कियाँ हैं। मार्ग से ऊपर नदी की घाटी में चङमा नामक कई पेड़ हैं। नदी के बाँएँ तट पर मार्ग के दोनों ओर कङ्जे नामक गाँव है, उसमें खेत अधिक हैं। मार्ग में बहुत-सी धर्मशालाएँ भी हैं। मार्ग की बाँईं ओर के गाँव में एक गोम्पा है, जो पूर्वी तिब्बत के छङ–सुगलिङ विहार की एक शाखा है।

# तालिका 5
# तकलाकोट से कैलास ( तरछेन )
## ज्ञानिमा मंडी और तीर्थपुरी होकर –111 मील

तकलाकोट (0) (0) देखिए पृष्ठ 227, 252।

तोयो (3) गाँव, यहाँ पर जोरावर सिंह की समाधि है, और खेत हैं।

देलालिङ ($\frac{1}{4}$) गरु छू को पुल से पार करें, देलालिङ का गाँव, यहाँ पर लामा ङुटुप का एक बड़ा छोरतेन है। आगे का मार्ग करनाली के किनारे-किनारे है।

लीं (2) तोय का एक छोटा गाँव, खेत, लीं नदी को पार करें।

छुरकुती (1$\frac{1}{4}$) यहाँ पर गर्म जल का एक सोता था, जो अब सूख गया है, ठीक सामने करनाली के पार कुनकुने गर्म जल का एक सुंदर सोता है।

सलुङ का डेरा (1$\frac{1}{2}$) करनाली के पार दाहिने किनारे पर सलुङ नामक तीन-चार घर का एक गाँव है, खेत।

रोनम (1$\frac{1}{2}$) मार्ग से 2 फर्लांग ऊपर तीन घर का गाँव है, खेत, नदी के पार दोह का गाँव, जहाँ खेत हैं।

रिंगुंग छू (1) यहाँ से रिंगुंग छू पार करें।

मप्छू या करनाली ($\frac{1}{4}$) 3 या 4 फीट की गहराई वाली वेगवती करनाली नदी के दाहिने किनारे को पार करें, 1 मील चलने के बाद नदी के बाँएँ किनारे पर खेत से भरे हुए दुङमर का गाँव दिखाई पड़ता है।

हरकोङ छू और करनाली का संगम (1$\frac{1}{4}$) मार्ग के नीचे पड़ाव की दीवालें, कुछ खेत और उसके नीचे संगम, यहाँ से करनाली का किनारा छोड़कर हरकोङ छू के किनारे-किनारे जाना चाहिए।

1. हरकोङ (2$\frac{1}{4}$) (14$\frac{1}{4}$) गाँव, तीन घर, कुछ काले तंबू, थोड़े खेत।

उर ला (6$\frac{3}{4}$) अंत में पौन मील की कड़ी चढ़ाई, लप्चे।

मप्चा चुंगो (2) (23) प्रारंभ में पौन मील की उतराई, मणि-दीवालें।[1]

मप् छू (2) यहाँ पर 3 या 4 फीट गहरी वेगवती मप् छू को पार करें।

---

1. मार्ग से दाहिनी ओर करनाली के तट के तल से एक बड़ा सोता तीव्र वेग से निकलता है, जिसका नाम मप्चा चुंगो (मयूर का मुख) है। यह करनाली का उद्गम माना जाता है। सोते का पानी हरी-हरी घासों के ऊपर से होकर नदी में गिरता है। घास का रंग मयूर-कंठ के वर्ण का है। करनाली की हिमनदी-उद्गम (ग्लेशियल सोर्स) लंपिया घाटा के पास है, जो यहाँ से लगभग दो दिन के मार्ग पर है। मप्चा चुंगो से लगभग दो मील पर बाँईं ओर पहाड़ पर प्रसिद्ध मशङ या मङशम गोम्पा नामक लाल टोपी शाखा के बौद्ध धर्मावलंबियों का है,

2. अनलङ (3¾) (28¾) अनलङ या अमलङ, डेरे, पड़ाव की दीवालें।

शींगलप्चे ला (1½) अंत में एक मील की कड़ी चढ़ाई।

छू जू (छूजा) (7) प्रारंभ के एक मील तक कठिन उतराई के बाद नदी को पार करें, कई काले तंबू।

छू जू ला (2¾) अंत के दो मील में कड़ी चढ़ाई।

छकरा मंडी[1] (4) (44) प्रारंभ के दो मील में बहुत कठिन उतराई।

3. ज्ञानिमा मंडी[2] (5) (49) [15100] इसे खरको भी कहते हैं।

ज्ञानिमा रप (4½) यहाँ तक मार्ग श्वेत शोरा की दलदल भूमि में होकर जाता है, तीन-चार फीट गहरे पानी को पार करें, यहाँ से दारमा याङ्ती नदी का उद्गम दो दिन के मार्ग की दूरी पर है।

एक कम ऊँचाई का घाटा (3¼) अंत में पौन मील की कड़ी चढ़ाई।

छूरूलबा ला (5) प्रारंभ में ¼ मील तक कठिन उतराई तथा अंत के 2¼ मील में बहुत कड़ी चढ़ाई पड़ती है।

शिठुम (3) (64¼) अंत तक उतराई है, परंतु प्रारंभ में ½ मील तक कठिन उतराई, डेरे, पहाड़ों के बीच में एक चौबटिया, संकुचित स्थान है, एक छोटा सोता, यहाँ प्रायः डाकुओं का भय रहता है।

तरा ला (3) घाटे तक चढ़ाई। 5 मील एक नदी के सूखे पाट तक बहुत कठिन और लगातार उतराई पड़ती है। 3 मील सतलज के किनारे तक नदी के पाट से होकर। ¼ मील सतलज के किनारे-किनारे जाकर 3 या 4 फीट गहरी वेगवती सतलज को पार करें।

---

इसमें 1940 ई० के अगस्त महीने में 6 वर्ष के एक अवतारी लामा को गद्दी पर विठाया गया है। मठ की गद्दी पर बैठने वाले दूसरे लामा यही हैं।

1. यहाँ दारमा के भोटियों की बड़ी मंडी है। परंतु कुछ जोहारी भी इस मंडी में आते हैं। मंडी अगस्त और आधे सितंवर तक लगती है। यहाँ पर एक पेय जल का स्रोत तथा एक भारी तालाव है, जिसके चारों ओर शोरा है। इस तालाव से निकलकर एक छू ज्ञानिमा के तालाव में गिरता है। यह मंडी परखा-तसम के शासन के अंतर्गत है। जिस पहाड़ के तल में मंडी लगती है, उसके शिखर से कैलास का भव्य दर्शन होता है।

2. ज्ञानिमा पश्चिमी तिव्वत की सभी मंडियों में बड़ी है। यहाँ 500 या 600 तंबू लगते हैं। यह प्रधानतया जोहारियों की मंडी है। परंतु सभी घाटे और सभी स्थानों—दारमा, व्याँस, नीती, माना, नीलंग, रामपुर, रुदोक, कुल्लू, लदाख, काश्मीर, ल्हासा, नेपाल, पुरङ आदि—के व्यापारी यहाँ आते हैं। इस मंडी में हरे साग के अतिरिक्त कलकत्ते के बाजार की सभी वस्तुएँ मिलती हैं। मंडी जौलाई और अगस्त के महीने में एक छोटे-से पहाड़ के दोनों ओर लगती है। यहाँ स्वच्छ जल के कई सोते हैं। समीप ही एक छोटी-सी नदी है, जो कुछ दूर आगे जाकर एक चौड़े तालाव-सी बन जाती है। मंडी के चारों ओर शोरा पाया जाता है। मंडी के पूर्व के पहाड़ के उत्तरी छोर पर जोरावर सिंह के तोड़े हुए एक पुराने किले

5. तीर्थपुरी गोम्पा[1] ($8\frac{1}{4}$) (76) [14600] कुछ तिब्बती लोग इसे टेटापुरी भी कहते हैं। देखिए पृ0 229।

ट्रोकपो–नुप् छू ($5\frac{1}{4}$) 2 या 3 फीट गहरी नदी को पार करें, इसके दोनों ओर डेरे।

ट्रोकपो-शर छू[2] 3 या 4 फीट की गहरी वेगवती नदी को पार करें; (यहाँ से सतलज के दोनों ओर मार्ग है)।

सतलज ( 2 ) गोयक नामक नदी सतलज के दाहिने किनारे पर मिलती है। सतलज के बाँएँ किनारे को पार करें, जो 2-$3\frac{1}{2}$ फीट गहरा है।

चुकटा ( 4 ) यह नदी भी सतलज के दाहिने किनारे पर मिलती है, इस नदी का पाट बहुत चौड़ा है और यह कई शाखाओं में बहती है; यहाँ से ऊपर चलकर सतलज का स्वरूप खेतों को सींचने वाली एक पतली नहर की भाँति हो जाता है, यहाँ नदी थोड़ी दूर तक दक्षिण की ओर मुड़ जाती है। 1 मील आगे सतलज को दाहिनी ओर पार करें।

6. दुलचू गोम्पा (2) (90 $\frac{3}{4}$) [14820] 1 मील (?) आगे दुलचू गोम्पा सतलज के दाहिने किनारे पर स्थित है, गोम्पा से एक फर्लांग की दूरी पर दलदल में स्थित सोतों में सतलज का परंपरागत उद्‌गम-स्थान है, देखिए पृष्ठ 231, तालिका 6।

चङजे-चङजू ($8\frac{1}{4}$) डेरे, पड़ाव की दीवालें।

करलेब छू ($7\frac{1}{2}$) यहाँ 2 या $2\frac{1}{2}$ फीट गहरी नदी को बाँएँ किनारे पर पार करें।

ल्हा छू (3) $2\frac{1}{2}$ या 3 फीट गहरी वेगवती नदी को बाँएँ किनारे पर पार करें।

7. कैलास (तरछेन) ($2\frac{1}{2}$) (111) देखिए पृष्ठ 256।

---

के खंडहर हैं। पहाड़ के शिखर से कैलास के दर्शन होते हैं। पश्चिमी तिब्बत के सभी प्रधान स्थानों और घाटों को यहाँ से मार्ग जाता है। यह दापा जोङ के शासन के अंतर्गत है।

1. यहाँ से सीधा न्यनरी गोम्पा जाने के मार्ग का विवरण इस प्रकार है—तीर्थपुरी से ट्रोपो-नुप् छू $5\frac{1}{4}$ मील; ट्रोकपो-शर $\frac{3}{4}$ मील; गोयक छू 2 मील; चुकटा छू $7\frac{1}{2}$ मील, यह दो या तीन फीट गहरी नदी है, योग $15\frac{1}{2}$ मील है, यह पहले दिन का मांग है। दूसरे दिन का मार्ग—चुकटा से शरला-चकङ $2\frac{1}{2}$ मील है; शर ला $\frac{3}{4}$ मील; लप्चे, यह नाममात्र का ला है। यहाँ पर एक पहाड़ है, जिसके वारे में कहा जाता है कि वैशाख पूर्णिमा के दिन कैलास की छाया इस पर गिरती है। इस पहाड़ की लाल मिट्‌टी को तिब्वती लोग प्रसाद रूप में ले जाते हैं, जो पशु-रोगों में औषधि का काम देती है। $\frac{3}{4}$ मील करलेप छू, लप्चे, $\frac{1}{16}$ मील लप्चे; $\frac{3}{16}$ मील लप्चे, मंडल की कतारें, एक-दो फीट गहरी करलेप छू को पार करें; $1\frac{1}{4}$ मील करलेप की एक छोटी सी शाखा; $\frac{1}{4}$ मील दलदल भूमि पर; 1 मील पर करलेप छू की प्रधान नदी, दो या ढाई फीट की गहरी इस नदी को पार करें; $1\frac{1}{4}$ मील डेरे; $1\frac{1}{4}$ मील एक छू; $\frac{1}{4}$ मील एक और छोटी छू; $\frac{1}{4}$ मील के भीतर एक और छोटी छू; $\frac{1}{8}$ मील की कड़ी चढ़ाई, लप्चे; $\frac{1}{8}$ मील घाटे के ऊपर, छकछल-गङ, मंडल, यहाँ से ल्हा छू और कैलास दिखाई पड़ता है; $\frac{1}{2}$ मील ल्हा छू के तट तक बहुत कठिन उतराई; $1\frac{1}{4}$ मील न्यनरी गोम्पा, योग $11\frac{3}{4}$ मील है। तीर्थपुरी से न्यनरी कुल $26\frac{1}{4}$ मील है और तीर्थपुरी से तरछेन 28 मील है।

# तालिका 6
# तकलाकोट से तीर्थपुरी
## सीधा मार्ग–65 मील

तकलाकोट (0) (0) देखिए पृष्ठ 252 और तालिका 5।

रिंगुग छू ($10\frac{1}{2}$) " "

1. मप् छू ($\frac{3}{4}$) ($11\frac{1}{4}$) करनाली नदी का बाँयाँ तट।

$\frac{1}{2}$ दुङ्मर छू दुङ्मर का गाँव[1] यहाँ से $\frac{1}{2}$ मील की दूरी पर है।

$\frac{1}{2}$ मील यहाँ से ठीक सामने करनाली के पार हरकोङ छू है, जिसकी बाँईं ओर और करनाली के दाहिने तट पर गर्म पानी के कुछ सोते हैं। $\frac{3}{4}$ मील बलडक छू, यहाँ से गुरला छू तक दलदल भूमि है। यहाँ घुड़सवार को सावधानी से चलना चाहिए, हो सके तो उतरकर चलें, क्योंकि प्रायः घोड़े कीचड़ में धँस जाते हैं।

गुरला छू[2] ($2\frac{3}{4}$) (14) 1 मील $1\frac{1}{2}$ या 2 फीट गहरी नदी के दाहिने किनारे को पार करें। यहाँ से कुछ नीचे चलकर गुरला छू करनाली में मिलती है। $1\frac{3}{4}$ मील करनाली के किनारे-किनारे, नदी छोड़कर दाहिने ओर 1 फर्लांग जाने पर एक लप्चे।

$\frac{3}{4}$ मील उपत्यका पर । $\frac{1}{4}$ मील उतार, रो नामक स्थान, खेत। 2 मील ग्युङडी, यहाँ दलदल भूमि में कुछ सोते हैं। $\frac{3}{4}$ मील छमी, करदुङ गाँव के खेत हैं, यहाँ से $\frac{3}{4}$ मील आगे करनाली को बाँईं ओर छोड़कर छिबरा छू के किनारे-किनारे ऊपर जाना चाहिए।

2. छिपरा पड़ाव (10) (24) $4\frac{1}{2}$ मील छिपरा छू के किनारे पर पड़ाव है।

छिपरा ला (2) 2 मील कड़ी चढ़ाई, लप्चे, तरचोक, यहाँ से मांधाता और धौली की हिमाच्छादित पर्वतमालाएँ दिखाई पड़ती हैं।

2 मील छिपरा दो तक कुछ दूर बहुत कड़ी फिर कुछ कम कड़ी उतराई है। बाँईं ओर की दून अनलङ को और दाहिने ओर की राक्षसताल को जाती है। $\frac{3}{4}$ मील

---

1. दुङ्मर से बुरफू एक मील और पुरबू से बलडक 4 मील है।
2. यहाँ से लगभग $1\frac{1}{2}$ मील ऊपर गुरला छू के बाँएँ किनारे करदुङ (कर= सफेद, तुङ= शंख) नामक एक गाँव है। यहाँ पर परखा तसम शीतकाल में रहता है, 7-8 घर हैं, पर्याप्त खेत हैं। एक छोटे-से पहाड़ की चोटी पर गोम्पा है, जो लगभग बीस वर्ष पहले निर्मित हुआ था। यह मशङ गोम्पा की शाखा है। गोम्पा की चकङ डोलमा दुवङ में शाक्य थुब्बा की मूर्ति है। दूसरे भवन में चार बड़े-बड़े मणि-चोंगे हैं। सौ वर्ष पहले यहाँ पर एक जोङपोन होते थे, जोरावर सिंह ने यहाँ के दुर्ग का विध्वंस कर दिया था।

एक ला तक चढ़ाई, लप्चे, यहाँ से कैलास के दर्शन होते हैं। 2 मील ग्येकुङ तक कुछ दूर बहुत कड़ी और कुछ दूर कड़ी उतराई है।[1] $\frac{1}{4}$ मील मैदान। $\frac{1}{4}$ मील से अधिक चढ़ाई, लप्चे। $\frac{3}{4}$ मील उतार, लप्चे, मांधाता दिखाई पड़ता है। $\frac{1}{4}$ मील बहुत कठिन उतराई। 1 मील विशाल मैदान (अंत में राक्षसताल और ज्ञानिमा मार्ग की काट)। $\frac{1}{2}$ मील मंद चढ़ाई। $\frac{1}{4}$ मील मंद उतराई, डेरे। $\frac{1}{4}$ मील मंद उतराई। 1 मील पर्वत के नीचे एक विशाल मैदान के किनारे-किनारे।

3. युपचा[2] ($9\frac{1}{4}$) ($35\frac{1}{4}$) छोटे-छोटे सोते हैं और चारों ओर विशाल मैदान है।

$2\frac{1}{2}$ मील एक ला तक मंद चढ़ाई; राक्षसताल, मांधाता, नंदादेवी और त्रिशूल की चोटियाँ दिखाई पड़ती हैं। $\frac{1}{2}$ मील बहुत कड़ी उतराई। $2\frac{1}{4}$ मील मैदान (उस मैदान का जल राक्षसताल में जाता है।)

छलम ला ($6\frac{1}{4}$) 1 मील मंद चढ़ाई, इसे थलम ला भी कहते हैं, कैलास के दर्शन, ज्ञानिमा-कैलास मार्ग की काट (छूमिकशला यहाँ से 3 मील की दूरी पर है)।

2 मील सामान्य, कठोर और मंद उतराई, डेरे।

$\frac{1}{2}$ मील कड़ी और मंद उतराई। एक सूखा नाला, जो छूमिकशला नाले में मिलता है, छूमिकशला आगे सतलज में जाकर मिलती है।

3 मील मैदान में दोमरा तक, एक लाल पर्वत के अग्रभाग के नीचे मणि-दीवालें हैं।

सतलज (8) $2\frac{1}{2}$ मील एक पर्वत के किनारे-किनारे।

1 मील टेढ़ी-मेढ़ी सतलज के बाँएँ किनारे दलदल भूमि होकर, यहाँ पर सतलज 6 फीट चौड़ी है, 2 फीट गहरी सतलज के दाहिने किनारे को पार करें।

लङचेन खंबब् ($1\frac{1}{4}$ ) $\frac{1}{4}$ मील दलदल भूमि में, 50 गज लंबे-चौड़े दलदल भूमि में कुछ सोते हैं, जो तिब्बती पुराणों के अनुसार सतलज के उद्गम माने जाते हैं। राक्षसताल से यहाँ तक सतलज नदी छोलुङबा के नाम से भी पुकारी जाती है।

4. दुलचू गोम्पा ($\frac{1}{4}$) (51) $\frac{1}{4}$ गोम्पा, दे0 पृष्ठ 231।

$\frac{3}{8}$ मील सतलज के बाँएँ किनारे को पार करें।

$\frac{1}{8}$ मील गोम्पा के पास रहने से यहाँ डेरा डालने में विशेष सुविधा होती है।

---

1. पर्वतों के मध्य में चारों ओर फैला हुआ यहाँ एक विशाल मैदान है। मैदान के बीच में एक छोटा-सा नाला बहता है। बरसात में होरग्येवा वालों के तंबू यहाँ लगते हैं। बाँईं ओर का मार्ग अनलङ और दाहिनी ओर का टक्-करपो जाता है।
2. यहाँ से $\frac{3}{4}$ मील आगे दाहिनी ओर एक छोटा-सा पहाड़ है। उसका रंग 'यु' (पिरोजा) जैसा नीला है, इसलिए इस स्थान का नाम युपचा पड़ गया।

$\frac{1}{2}$ मील तक सतलज एक तालाब-सी बन जाती है।

चुकटा छू[1] (2) $\frac{3}{4}$ मील। $\frac{1}{2}$ मील पर्वतों के मध्य में। $1\frac{1}{2}$ मील के बाद लप्चे, अंत में 1 फर्लांग कड़ी चढ़ाई। $1\frac{1}{2}$ मील एक सूखा नाला।

सतलज (4) $\frac{1}{2}$ मील $2-3\frac{1}{2}$ फीट गहरी और वेगवती सतलज के दाहिने किनारे को पार करें। यहाँ से आगे लगभग 2 मील तक सतलज के विशाल दून में (इस स्थान को शकारीजे कहते हैं) चौमासे में गड़रियों के कई तंबू लगते हैं, क्योंकि नदी के दोनों ओर दलदल भूमि और चरागाहें हैं।

ट्रोपो-शर छू[2] (2) 2 मील यहाँ तक मार्ग दलदल भूमि में है, सतलज का मनोरम दृश्य है। दे० तालिका 5। $\frac{1}{4}$ मील कड़ी चढ़ाई, लप्चे। $\frac{1}{4}$ मील ऊँची-नीची। $\frac{1}{4}$ मील कड़ी उतराई।

ट्रोपो-नुप ($\frac{3}{4}$) यह भी एक वेगवती नदी है, जो 3 फीट गहरी है, दाहिने किनारे को पार करें। $\frac{3}{4}$ मील कड़ी चढ़ाई, लप्चे। $2\frac{1}{2}$ मील उपत्यका, खंडोमा नामक मंडलों का एक गोल। $1\frac{1}{2}$ मील उपत्यका पर, एक सूखा नाला। $\frac{1}{2}$ मील सूखा नाला।

5. तीर्थपुरी ($5\frac{1}{4}$) (65) $\frac{1}{4}$ मील तीर्थपुरी गोम्पा। देखिए पृष्ठ 229।

---

1. यह नदी कैलास पर्वत-माला से आकर सतलज के दाहिने किनारे पर मिलती है। इसका पाट $\frac{3}{4}$ मील चौड़ा है। यह कई शाखाओं में बहती है और सतलज से लगभग 10 गुना अधिक पानी लाती है। बरसात में कभी-कभी सतलज से 50 गुना बढ़ जाती है। यहाँ तक सतलज का स्वरूप खेतों को सिंचाने वाली एक छोटी-सी नहर की भाँति है; चुकटा के मिलने के बाद सतलज सचमुच हिमालय की अन्य नदियों के वैभव को प्राप्त करती है और बहुत वेग से बहती है। यहाँ से $\frac{1}{2}$ मील तक नदी ऊँची पर्वत-मालाओं के मध्य बहुत संकीर्ण घाटी में बहती है। वहाँ एकदम बहुत सुंदर और गंभीर हो जाती है। इस घाटी में जाते समय मनुष्य एक अलौकिक आनंद का अनुभव करता है।

2. इसे टोकपो-शर भी कहते हैं। यह बहुत वेगवती नदी है और 4 फीट गहरी है। कुछ यात्री इस नदी के बाँएँ किनारे पर डेरा डालकर तीर्थपुरी होकर शाम को वापस लौट आते हैं। ऐसा करने में ट्रोपो-शर और ट्रोपो-नुप इन दोनों नदियों को सारे घोड़े और सामान लेकर दो बार पार करने के कष्ट से बच जाते हैं। सतलज और ट्रोपो-शर का संगम यहाँ से बहुत समीप है और खड़ी दीवालों के पर्वत की मध्य में है।

## तालिका 7
# कैलास ( तरछेन ) से ज्ञानिमा मंडी
## –38 मील

कैलास ( तरछेन ) (0) (0) देखिए पृष्ठ 256।

ल्हा छू ($2\frac{1}{4}$) $2\frac{1}{2}$ या 3 फीट गहरी वेगवती नदी के दाहिने किनारे को पार करें।

खलेब छू (3) $2\frac{1}{2}$ फीट गहरी नदी को दाहिने किनारे पर पार करें।

सतलज ($8\frac{3}{4}$) यहाँ एक फुट गहरी सतलज को बाँएँ किनारे पर पार करें।

लेजेंडक या ललिङ्टक ($\frac{1}{2}$) डेरे, यहाँ सतलज को दाहिनी ओर छोड़कर मार्ग से दाहिनी ओर पहाड़ में बड़ी-बड़ी गुफाएँ हैं, यहाँ प्रायः डाकुओं का भय रहता है।

ललिङ्टक ला ($\frac{3}{4}$) चढ़ाई, लप्चे।

1. छूमिक्शला[1] ($6\frac{1}{2}$) ($21\frac{3}{4}$) डेरे, छोटा-सा नाला, मार्ग में दाहिनी ओर दूर में दुलचू गोम्पा दिखाई पड़ता है।

छलम ला (3) लप्चे, यहाँ तक कैलास के दर्शन होते हैं। यहाँ से एक मार्ग दुलचू जाता है, जो $9\frac{1}{2}$ मील पर है।

रंदक छू (4) एक छोटा-सा छू, डेरे।

पसालुङ ला (1) चढ़ाई।

पसालुङ (3) प्रारंभ में $\frac{3}{4}$ मील तक कड़ी उतराई, डेरे।

रप[2] (4) 2 या 3 फीट गहरे रप को पार करें। रप बहुत दलदल है।

2. ज्ञानिमा मंडी ($1\frac{1}{4}$) (38) एक पहाड़ पर चढ़कर दूसरी ओर उतरें और दलदल भूमि से होते हुए एक छोटी-सी नदी को पार करें, ज्ञानिमा मंडी, देखिए तालिका 5।

---

1. यह स्थान छूमरशला, छूमीशला और छूमिगशला नामों से भी प्रसिद्ध है।
2. नदी को पार करने का योग्य स्थान।

## तालिका 8

### अल्मोड़े से लीपूलेख घाटा, तकलाकोट, ज्ञानिमा मंडी और तीर्थपुरी होकर कैलास, कैलास-परिक्रमा, मानसरोवर-परिक्रमा और गुरला ला होकर खोचारनाथ और गर्ब्यांग होते हुए अल्मोड़े लौटने तक के संपूर्ण यात्रा की संक्षिप्त तालिका–600 मील

| | स्थान का नाम | दो स्थानों के अंतर | कुल दूरी मील |
|---|---|---|---|
| | अल्मोड़ा | 0 | 0 |
| 1. | बाड़े छीना | $8\frac{1}{2}$ | $8\frac{1}{2}$ |
| | धौल छीना | 5 | |
| | बुंगा | $2\frac{1}{2}$ | |
| | कनारी छीना | $2\frac{3}{4}$ | |
| 2. | सेराघाट | $5\frac{1}{4}$ | 24 |
| | गणाई | 6 | |
| | बाँसपटान | 6 | |
| | सुक्ल्याड़ी | 3 | |
| 3. | बेरीनाग | $3\frac{1}{4}$ | $42\frac{1}{4}$ |
| | गड़तिर | $2\frac{1}{2}$ | |
| 4. | थल | 7 | $51\frac{3}{4}$ |
| | सांदेव | $7\frac{3}{4}$ | |
| 5. | डीडी हाट | $2\frac{1}{2}$ | 62 |
| | अस्कोट | 7 | |
| 6. | जौलजीबी | 5 | 74 |
| | बलुवाकोट | $6\frac{1}{2}$ | |
| 7. | धारचूला | 10 | $90\frac{1}{2}$ |
| | तपोवन | 2 | |
| 8. | खेला | 8 | $100\frac{1}{2}$ |
| | पंगु | 6 | |
| 9. | सोसा | 3 | $109\frac{1}{2}$ |
| | सिरदंग | $2\frac{1}{4}$ | |
| | सिरखा | $\frac{1}{2}$ | |
| 10. | जीबती | 11 | $123\frac{1}{4}$ |
| | निजङ जलप्रपात | $5\frac{3}{4}$ | |

| | स्थान का नाम | दो स्थानों के अंतर | कुल दूरी मील |
|---|---|---|---|
| 11. | मालपा | $2\frac{1}{2}$ | $131\frac{1}{2}$ |
| | बुदी | $8\frac{3}{4}$ | |
| 12. | गर्ब्यांग | 5 | $145\frac{1}{4}$ |
| 13. | कालापानी | 11 | $156\frac{1}{4}$ |
| | लीपूलेख घाटा | $9\frac{1}{4}$ | $165\frac{1}{2}$ |
| | पाला | 6 | |
| 14. | तकलाकोट | $5\frac{1}{4}$ | $176\frac{3}{4}$ |
| | तोयो | 3 | |
| | मप् छू या करनाली | $7\frac{3}{4}$ | |
| 15. | हरकोङ | $3\frac{1}{2}$ | 191 |
| | मयूचा चुंगो | $8\frac{3}{4}$ | |
| | मप् छू | 2 | |
| 16. | अनलङ | $3\frac{3}{4}$ | $205\frac{1}{4}$ |
| | शिंगलप्चे ला | $1\frac{1}{2}$ | |
| | छूजू ला | $9\frac{3}{4}$ | |
| | छकरा मंडी | 4 | |
| 17. | ज्ञानिमा मंडी (खरको) | 5 | $225\frac{3}{4}$ |
| | ज्ञानिमा रप | $4\frac{1}{2}$ | |
| 18. | शिठुम | $11\frac{1}{4}$ | $241\frac{1}{2}$ |
| | तरा ला | 3 | |
| 19. | तीर्थपुरी | $8\frac{1}{4}$ | $252\frac{3}{4}$ |
| | ट्रोक्पो-शर छू | 6 | |
| 20. | दुलचू गोम्पा | $8\frac{3}{4}$ | $267\frac{1}{2}$ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 21. | कैलास (तरछेन) | 21½ | 288¾ |
| | न्यनरी गोम्पा | 5 | |
| 22. | डिरफुक् गोम्पा | 7¼ | 301 |
| | डोलमा ला | 4 | |
| | गौरीकुंड | ¼ | |
| | जुंठुलफुक् गोम्पा | 9¼ | |
| 23. | झोङ छू | 3 | 317½ |
| | ग्युमा छू | 11½ | |
| 24. | कुगलुङ छू | 2¾ | 331¾ |
| | पलचेन छू | 8½ | |
| | पलचुङ छू | 1¼ | |
| | समो छङ्पो | 2¾ | |
| 25. | सेरालुङ गोम्पा | 3½ | 347¾ |
| | टग छंङ्पो | 9¾ | |
| | येर्नगो गोम्पा | 5½ | |
| 26. | ठुगोल्हो गोम्पा (मानसरोवर) | 2¾ | 364¾ |
| | गुरला ला | 9¾ | |
| | गुरलाफुक् (गौरी उड्यार) | 4 | |
| 27. | बलडक | 4½ | 382½ |
| 28. | तकलाकोट | 16 | 398½ |
| 29. | खोचारनाथ | 12 | 410½ |
| | तकलाकोट | 12 | |
| 30. | पाला | 5¼ | 427¾ |
| | लीपूलेख घाटा | 6 | |
| 31. | कालापानी | 9½ | 443 |
| 32. | गर्ब्यांग | 11 | 454 |
| 33. | मालपा | 13¾ | 467¾ |
| 34. | जीपती | 8¼ | 476 |
| 35. | सोसा | 13¾ | 489¾ |
| 36. | खेला | 9 | 498¾ |
| 37. | धारचूला | 10 | 508¾ |
| 38. | जौलजीबी | 16½ | 525¼ |
| 39. | डीडीहाट | 12 | 537¾ |
| 40. | थल | 10¼ | 547½ |
| 41. | बेरीनाग | 9½ | 557 |
| 42. | सेराघाट | 18¼ | 575¼ |
| 43. | बाड़े छीना | 15½ | 590¾ |
| 44. | अल्मोड़ा[1] | 8½ (¾) | 600 |

## तालिका 9

## कैलासखंड और केदारखंड के कुछ प्रधान स्थानों के मध्य की दूरी

| | | मील |
|---|---|---|
| 1. | अल्मोड़े से कैलास (लीपूलेख घाटा होकर) | 239 |
| 2. | अल्मोड़े से कैलास (दारमा घाटा होकर) | 230 |
| 3. | अल्मोड़े से कैलास (ऊँटाधुरा होकर) | 210 |
| 4. | जोशीमठ से कैलास (गुरला-नीती घाटा होकर) | 200 |

1. मार्ग में घोड़े और कुलियों के प्रबंध तथा विश्राम के लिए 16 दिन और लगाकर पूरी यात्रा—कैलास और मानसरोवर की परिक्रमा और ज्ञानिमा मंडी, तीर्थपुरी और खोचारनाथ के दर्शन—दो महीने में अच्छी प्रकार से कर सकते हैं। जो उतना समय नहीं लगा सकते तथा इतने दिनों तक लगातार यात्रा के कष्ट को नहीं सहन कर सकते, वे अपनी अनुकूलता के अनुसार यहाँ पर दी हुई तालिका से अपना यात्रा-क्रम बना लें।

| | मील |
|---|---|
| 5. जोशीमठ से कैलास (डमजन-नीती होकर) | 160 |
| 6. जोशीमठ से कैलास (होती-नीती होकर) | 158 |
| 7. बदरीनाथ से कैलास (माना घाटा होकर) | 238 |
| 8. मुखुवा (गंगोत्तरी) से कैलास (जेलूखागा होकर) | 243 |
| 9. शिमला से कैलास (शिपकी घाटा और गरतोक होकर) | 445 |
| 10.शिमला से कैलास (थुलिङ मठ होकर) | 473 |
| 11.काश्मीर-श्रीनगर से कैलास (लदाख होकर) | 605 |
| 12.पशुपतिनाथ (नेपाल) से कैलास (मुक्तिनाथ और खोचार होकर) | ?525 |
| 13.ल्हासा से कैलास | ? 800 |
| 14.कैलास-परिक्रमा | 32 |
| 15.मानसरोवर की परिधि | 54 |
| 16.रावणह्रद की परिधि | 77 |
| 17.कैलास (तरछेन) से सिंधु नदी का उद्गम (ल्हे ला या तापछेन ला होकर) | 46 |
| 18.परखा से ब्रह्मपुत्र का उद्गम | 92 |
| 19.परखा से सतलज का उद्गम (दुलचू गोम्पा के पास) | 22 |
| 20.परखा से टग छङपो का उद्गम | 65 |
| 21.तकलाकोट से करनाली का उद्गम | 23 |
| 22.कैलास से मानसरोवर | 16 |
| 23.कैलास से तीर्थपुरी | 28 |
| 24.कैलास से दुलपू गोम्पा | 21 |
| 25.कैलास से ज्ञानिमा मंडी | 38 |
| 26.तीर्थपुरी से ज्ञानिमा मंडी | 27 |
| 27.ज्ञानिमा मंडी से गरतोक | 76 |
| 28.ज्ञानिमा मंडी से सिबचिलिम मंडी | 28 |
| 29.ज्ञानिमा मंडी से तकलाकोट | 49 |
| 30.तकलाकोट से ठुगोल्हो | 34 |
| 31.तकलाकोट से खोचारनाथ | 12 |
| 32.सिबचिलिम से नाब्रा मंडी | $38\frac{1}{2}$ |
| 33.नाब्रा से थुलिङ मठ | $33\frac{1}{2}$ |
| 34.थुलिङ से बदरीनाथ | ?100 |
| 35.तरछेन से सेरदुङ-चुकसुम | $7\frac{3}{4}$ |
| 36.तरछेन से छो कपाला | 6 |
| 37.तरछेन से सेरदुङ-चुकसुम और छो-कपाला होकर तरछेन | 18 |
| 38.हल्द्वानी से अल्मोड़ा (पैदल) | 41 |
| 39.हल्द्वानी से अल्मोड़ा (बस) | 86 |
| 40.अल्मोड़े से पिंडारी ग्लेशियर | 73 |
| 41.हृषीकेश से यमुनोत्तरी | $118\frac{1}{2}$ |
| 42.हृषीकेश से गंगोत्तरी | 145 |
| 43.हृषीकेश से केदारनाथ | $133\frac{1}{2}$ |
| 44.हृषीकेश से बदरीनाथ | $167\frac{1}{2}$ |
| 45.हृषीकेश से जोशीमठ | $148\frac{1}{2}$ |
| 46.जोशीमठ से बदरीनाथ | 19 |
| 47.रामनगर से बदरीनाथ | 164 |
| 48.यमुनोत्तरी से गंगोत्तरी | $98\frac{1}{2}$ |
| 49.गंगोत्तरी से केदारनाथ | 123 |
| 50.केदारनाथ से बदरीनाथ | 101 |
| 51.मसूरी से यमुनोत्तरी | 86 |
| 52. हृषीकेश से यमुनोत्तरी, गंगोत्तरी, केदारनाथ तथा बदरीनाथ होकर हृषीकेश | 608 |
| 53.गंगोत्तरी से गोमुख | 13 |
| 54.उत्तरकाशी से डोडीताल | 18 |
| 55.केदारनाथ से बासुकीताल | ? 2 |
| 56.चमोली से गोहन | 16 |
| 57.पांडुकेश्वर से लोकपाल | 15 |
| 58.बदरीनाथ से सतोपंथ | 18 |
| 59. मिलम से शांडिल्यकुंड | 6 |
| 60.धारचूला से छिपलाकोट | 25 |

-------

## तालिका 10

# श्री कैलास और मानसरोवर का दूसरा मार्ग

## अल्मोड़े से दारमा घाटा होकर–230 मील

अल्मोड़ा (0) (0)

1.—7. ... ... ...

8. खेला ($100\frac{1}{2}$) ($100\frac{1}{2}$) देखिए श्री कैलास का पहला मार्ग। इस मार्ग का अंतिम डाकघर, धौलीगंगा के किनारे।

न्यो ($9\frac{1}{2}$) दो घर का गाँव, खरउड्यार या मृत्युगुफा। देखिए पृष्ठ 219।

सोवला ($\frac{1}{2}$) दारमा भोटियों का गोदाम-घर, दारमा भोट यहाँ से प्रारंभ होता है।

9. दर (2) ($112\frac{1}{2}$) गाँव, गाँव से 1 मील ऊपर गर्म सोते। 3 मील बोलिङ, गाँव। 5 मील उड़थिंग, गुफाएँ। 1 मील सेला, गाँव।

10. नागलिंग (14) ($126\frac{1}{2}$) 5 मील गाँव। इस गाँव के आस-पास सोमा या सोमकल्प नामक एक औषधि बहुत उत्पन्न होती है। इसका लैटिन नाम 'एफेड्रा वलगेरिस' है। यह दमा की विख्यात औषधि है।

4 मील बालंग, गाँव। 4 मील दुगतू या दुगतुंग और सौन, गाँव।

2 मील दाँतू, गाँव।

11. गो (12) ($138\frac{1}{2}$) 2 मील अंतिम गाँव।

बिदङ (6) यहाँ अगस्त के महीने में एक मंडी लगती है। दारमा, नीती और नेपाल के लोग, खंपा और तिब्बती डोकपा मंडी में आते हैं। विशेषकर ऊन, नमक और अनाज का विनिमय होता है।

12. डावे (11) ($155\frac{1}{2}$) धर्मशालाएँ, घाटे की चढ़ाई प्रारंभ।

दारमा घाटा या नूवे ($5\frac{1}{2}$) (161) [18510] अंत में आध मील की खड़ी चढ़ाई है, जहाँ घोड़े नहीं चल सकते, भारतीय सीमा, यह घाटा जून के महीने से सितंबर के अंत तक जाने के योग्य रहता है, बहुधा बर्फ में दरारों के कारण धोखा हो जाता है।

मङ्वल[1] या मङ्गुल (4) (165) डेरे, यहाँ तक उतराई।

सिलती ($5\frac{1}{2}$) सन् 1930 से यहाँ पर एक छोटी-सी मंडी 10 या 15 दिनों के लिए लगती है।

14. लामा छोरतेन ($4\frac{1}{2}$) (175) यहाँ कंई छोरतेन और मणि-दीवालें हैं। यहाँ एक मंडी

---

1. यहाँ से एक मील पीछे से ही एक मार्ग लंपिया घाटा को जाता है। मङ्वल से लंपिया घाटा $5\frac{1}{2}$ मील [18150 फीट], वहाँ से जोलिङ कोङ 13 मील, कुटी $6\frac{1}{2}$ मील, गर्ब्यांग $18\frac{1}{2}$ मील है।

लगती है।

छकरा मंडी (12) (187) इसे कुछ लोग ज्ञानिमा-छकरा भी कहते हैं। यह दारमा भोटियों की मंडी है, यहाँ से एक मार्ग सीधा छलम ला होकर कैलास जाता है, देखिए तालिका 7।

15. ज्ञानिमा मंडी (5) (192) जोहार भोटियों की मंडी, देखिए तालिका 7।

16. छुमिक्एशला (16$\frac{1}{4}$) (208$\frac{1}{4}$) डेरे ।

17. कैलास (तरछेन) (21$\frac{3}{4}$) (230) देखिए तालिका 1 और 7।

---------

## तालिका 11

# श्री कैलास और मानसरोवर का तीसरा मार्ग

## अल्मोड़े से ऊँटाधुरा घाटा होकर–210 मील

अल्मोड़ा (0) (0)

(6$\frac{1}{2}$) दीनापानी, जं0, दुकान, चाय।

कपड़खान (1) दुकान, अल्मोड़े से यहाँ तक मोटर सड़क है, यहीं से एक मार्ग बिनसर के सेनेटोरियम को जाता है, जो 5 मील पर है।

भैंसोड़ी छीना (2$\frac{3}{4}$) घाटा।

बसौली (1) कड़ी उतराई, गाँव, दुकान।

1. ताकुला (2$\frac{1}{2}$) (14$\frac{3}{4}$) दुकान, डा0, चाय, $\frac{1}{2}$ मील आगे डाब0।

देवलधार (5$\frac{1}{4}$) अंत के 1$\frac{1}{2}$ मील कड़ी चढ़ाई।

बिलोनसेरा (4$\frac{1}{2}$) कड़ी उतराई।

2. बागेश्वर (2$\frac{1}{2}$) (27) [3200] गोमती और सरयू के संगम पर, डा0, अ0 डाब0, बाघनाथ का मंदिर, दे0 217।

लाहुरगाड़ का पुल (3) यहाँ से सड़क को छोड़कर एक मार्ग गोरी उड्यार को जाता है, जो तीन मील की दूरी पर है, दे0 218।

3. कपकोट (11) (41) डा0, डाब0, स्कू0 दुकान।

भानी गाँव (3$\frac{3}{4}$) बागेश्वर से यहाँ तक मार्ग सरयू के किनारे-किनारे जाता है।

श्यामाधुरा (7$\frac{3}{4}$) (52) [6900] अंत के दो मील कड़ी चढ़ाई, डा0, दुकान। $\frac{3}{4}$ मील धार तक कड़ी चढ़ाई। 2 मील कठिन उतराई। 1$\frac{1}{2}$ मील रामगंगा तक बहुत कड़ी उतराई। 2$\frac{1}{2}$ मील के बाद रामगंगा के ऊपर की रस्सी के पुल को पार करके, $\frac{1}{4}$

4. तेजम[1] (7) (59) [3280] तेजम डा0, आयुर्वेदिक औषधालय, स्कू0, जकुला नदी को पुल से पार करके आगे बढ़ें।

बमन गाँव (4) गाँव मार्ग से ऊपर है, सामने नदी के पार एक सुंदर जलप्रपात है।

ला (2¼) तेजम से यहाँ तक मार्ग जकुला नदी के किनारे-किनारे जाता है, नदी को पुल से पार करें।

गिरगाँव (2) कड़ी चढ़ाई, छोटा डाब0, गाँव दूर है।

कालामुनी (2¾) घाटा तक चढ़ाई।

तिकसेन (5¼) बीच-बीच में विश्राम के साथ कड़ी उतराई।

5. राथी ( मानस्यारी ) (2) (77¼) कड़ी उतराई, डा0, डाब0, आसपास का प्रदेश मानस्यारी के नाम से प्रसिद्ध है, मल्ला जोहार के भोटिए शीतकाल में यहाँ उतरते हैं, मानस्यारी में हरताल और गंधक की खानें हैं।

सुरिङ घाट (2) उतराई, यहाँ से मिलम तक मार्ग गौरीगंगा के किनारे-किनारे जाता है।

लीलम (2¼) गाँव मार्ग से कुछ दूर है।

पिलती गाड़ (2½) पिलती गाड़ बहुत ऊँचाई से एक सुंदर जलप्रपात के रूप में गौरीगंगा के उस पार बाँएँ किनारे पर गिरती है।

रलम गाड़ (1¼) यह नदी भी गौरीगंगा में बाँएँ किनारे पर मिलती है।

ररगड़ी (1¾)

पोटिंग गाड़ (2) नदी के पुल को पार करें।

6. बाग उड्यार (¼) (89¼) [8600] गुफा, डेरे।

टिबू नहर (2) सड़क-जमादार का छप्पर।

मपंग (2¾) डेरे, पड़ाव की दीवालें, टिबू और इस स्थान के मध्य में दो-तीन बड़े-बड़े हिमखंड हैं। ड्राप सीन के समान यहाँ से पहाड़ का दृश्य बदल जाता है।

लासपागड़ी (1) गुफा, गाँव सड़क से दूर पर है।

रिलकोट (2) [12200] एक नदी को पारकर गाँव में पहुँचें। 5-6 घर, धर्मशाला, थोड़ी खेती। ½ मील आगे पुराने रिलकोट के खंडहर।

मरतोली (2¼) [11070] बड़ा गाँव, स्कूल, नंदामाई का मंदिर, गाँव के पास ही भूर्ज

---

1. प्रायः रामगंगा के ऊपर रस्सी के पुल को पार करने में बड़ी कठिनाई पड़ती है। इसलिए बहुत कम लोग इस मार्ग से जाते हैं। तेजम से तल्ला जोहार का भोट आरंभ होता है। शीतकाल में मल्ला जोहार के भोटिए यहाँ उतरते हैं। यहाँ से थल 12 मील पर है।

वृक्षों के जंगल, $\frac{1}{2}$ मील की बहुत कड़ी उतराई के बाद लोवन नदी को पार करें। $\frac{1}{2}$ मील के आगे गौरी को पुल से पार करें।

बुरफू (2) बुरफू का बड़ा गाँव, स्कूल, धर्मशाला।

बिलजू ($2\frac{1}{2}$) स्कू0, गाँव से कुछ आगे चलकर नंदादेवी के पूर्वी शिखर का अपूर्व दृश्य दिखाई पड़ता है। $2\frac{1}{2}$ मील आगे खोपङ या गोङ्खा को पुल से पार करें, जो ऊँटाधुरा से आकर यहाँ से कुछ नीचे गौरी से मिलती है। $\frac{3}{4}$ मील आगे मिलम।

7. मिलम[1] (3) ($106\frac{3}{4}$) [11232] डा0, स्कू0, धर्मशालाएँ।

$5\frac{3}{4}$ मील शिलङ-तल्ला, डेरे, पड़ाव की दीवालें।

1 मील शिलङ-मल्ला, डेरे, धर्मशाला, पड़ाव की दीवालें।

1 छोतपानी या शूंतपानी, दाहिनी ओर काली बर्फ का गल, (काली मिट्टी से मिले हुए होने के कारण बर्फ काला-सा दिखाई पड़ता है।)

$\frac{1}{2}$ मील पलथङ, पहाड़ की चोटी पर धर्मशाला, लप्चे।

8. दुङ या दुङ्गा ($\frac{3}{4}$) ($115\frac{3}{4}$) गोङ्खा के निकट ही 3–4 बड़ी-बड़ी गुफाएँ, डेरे, [13720] लकड़ी का अभाव, धुरा की चढ़ाई यहाँ से प्रारंभ होती है।

---

1. यह जोहार के भोटियों का सबसे बड़ा और मार्ग का अंतिम गाँव है। जून से सितंबर के अंत तक लोग यहाँ रहते हैं। इसमें 500 घर हैं। जौलाई के महीने में यहाँ के प्रायः सभी पुरुष व्यापार के लिए तिब्बत की मंडियों में जाते हैं। इसलिए 90 फीसदी खेत बिना जोते ही रह जाते हैं। सभी भोटियों में यहाँ के लोग विशेष सभ्य और पढ़े-लिखे होते हैं। प्रसिद्ध भौगोलिक पं0 नैनसिंह और कृष्णसिंह यहीं के निवासी थे। आगे ज्ञानिमा मंडी के लिए सभी प्रबंध यहाँ से करना पड़ता है। गाँव से गौरीगंगा एक फर्लांग की दूरी पर है। यहाँ से मिलम ग्लेशियर (हिमनदी) 3 मील की दूरी पर है, जहाँ से गौरीगंगा निकलती है। मिलम ग्लेशियर का मुख (स्नाउट) जहाँ से गौरीगंगा निकलती है, वहाँ 24 फीट ऊँचा और 16 फीट चौड़ा है। इसका दृश्य बहुत सुंदर और गंभीर है। सदा बर्फ के गलने के कारण यहाँ पत्थर नीचे गिरते रहते हैं। मुख के सामने दो-दो, तीन-तीन गज मोटे हिमखंड बिखरे हुए पड़े रहते हैं। हिमनदी के ऊपर तीन मील पर एक पहाड़ के नीचे शंगस या शांडिल्य कुंड नामक एक छोटा-सा तालाब है, जो लगभग 450 फीट लंबा और 225 फीट चौड़ा है। यहाँ पर चौमासे में गड़रिए चरागाह में आते हैं। शंगस कुंड के सामने मिलम ग्लेशियर के दाहिने किनारे पर सिकडम नामक एक और सुंदर हिमनदी आ मिलती है। यहाँ जलाने के लिए लकड़ियाँ बहुत मिलती हैं। श्रावणी पूर्णिमा के समय पर यहाँ मेला लगता है, उस समय मिलम वाले यहाँ पर स्नान के लिए आते हैं। यहाँ का जल बर्फीला नहीं है। 6-7 मील आगे चलकर मिलम ग्लेशियर के सिरे पर सूर्यकुंड नामक एक तालाब है। ग्लेशियर के सिरे की त्रिशूली चोटियों पर चढ़ने के लिए सन् 1939 के जौलाई के महीने में पोलैंड का एक पर्वतारोही दल आया था। शिखर पर चढ़ते समय, तीसरे पड़ाव में हिमखंड टूटकर गिरने के कारण उनमें से दो दबकर मर गए।

बोमलास-मल्ला (2$\frac{1}{4}$) [15010] डेरे, बाँईं ओर सुंदर हिमनदियों के दृश्य।

1 मील कालामटिया, काली मिट्टी की पृथिवी, डेरे। 1 मील सफेद गल, श्वेत बर्फ की हिमनदी। $\frac{1}{2}$ मील ऊँटा का जम, डेरे, धुरा के नीचे।

ऊँटाधुरा (6$\frac{1}{2}$) (122$\frac{1}{2}$) [17950] 2 मील बहुत कड़ी चढ़ाई।

गड्पानी (1$\frac{1}{2}$) डेरे, बहुत कठिन उतराई, यहाँ की नदी गिरथी नदी में जाकर गिरती है।

जयंती या जंती धुरा (2) (125$\frac{3}{4}$) [18500] कठिन चढ़ाई, यहाँ पर बहुत दम घुटता है।

न्हज गाँव (2$\frac{1}{4}$) बहुत कठिन उतराई, डेरे, पड़ाव की दीवालें, यहाँ का जल नीचे गिरथी में जाता है, यहाँ ईंधन का अभाव रहता है।

कुङरी-बिङरी का घाटा (1$\frac{1}{2}$) (129$\frac{1}{2}$) [18300] बहुत कड़ी चढ़ाई, भारत की सीमा, 1 फर्लांग आगे लप्चे, यहाँ से कैलास के दर्शन होते हैं, ये घाटे जौलाई से अक्टूबर तक पार करने योग्य रहते हैं।

9. छिरचिन[1] (5) (134$\frac{1}{2}$) [16390] यहाँ तक बीच-बीच में विश्राम के साथ कठिन उतराई है। डेरे, पड़ाव की दीवालें, गुफा। $\frac{1}{4}$ मील आगे छिरचिन की 1$\frac{1}{2}$ फीट की गहरी एक शाखा के दाहिने किनारे को पार करें। 3 मील सुमनाग या सुमनाथ, डेरे। यहाँ से $\frac{1}{2}$ मील नदी के पाट में चलकर डेढ़ फीट गहरी छिरचिन की दूसरी शाखा को पार करें, डेरे। $\frac{3}{4}$ मील तोकपू डेरे। 2$\frac{1}{4}$ मील सीमा[2] 1$\frac{1}{2}$ मील चिलिमपानी, यह नदी सिबचिलिम जाती है। 1 मील लटुआ, डेरे, कुछ दूर पर गुफाएँ हैं।

---

1. प्रायः दुङ से प्रातःकाल ही उठकर तीनों घाटियों को पारकर यहीं आकर संध्या समय में डेरा डालना पड़ता है। मार्ग में लकड़ी और घोड़े के घास का अभाव रहता है तथा ठंढक बहुत पड़ती है। यदि किसी को लाचार होकर ठहरना हो, तो न्हज गाँव के डेरे में रहते हैं। परंतु वहाँ भी बहुत कष्ट सहन करना पड़ता है। इस पड़ाव के पास तीन नदियाँ मिलकर छिरचिन नदी बनती है। जिसका पाट लगभग $\frac{3}{4}$ मील चौड़ा है, जो पत्थरों से भरा हुआ है। पर नदी की धारा कम चौड़ी है। पाट के विशाल होने के कारण यह तालाब-सा दीखता है। छिरचिन से सुमनाग तक नदी के पाट तथा दोनों के पहाड़ों में कई प्रकार के शालग्राम, थनेली या थनेरी पत्थर, (जिसे घिसकर लगाने से स्तन के ऊपर का व्रण अच्छा होता है) और जहरमोहरा पत्थर मिलता है। दोनों ओर के पहाड़ों पर हिमफुली या गोदंती और हरताल मिलती है। छिरचिन से एक मार्ग सिबचिलिम जाता है।
2. यहाँ पर भारत की सीमा दिखाने के लिए 1938 में भारत के सर्वे वालों ने 3 फीट चौड़ी और 2 फीट ऊँची पत्थरों की एक लंबी दीवाल बना दी हैं। ज्ञात नहीं, सर्वे वालों ने अपनी सीमा को यहाँ पर किस आधार पर निश्चित किया है। परंतु तिब्बती लोग अपनी सीमा को भारत में मिलम से 12$\frac{3}{4}$ मील नीचे मपङ के पास बताते हैं।

10. ठाजङ[1] (12) (146½) 3 मील डेरे।

सूखाठाजङ (2¼) डेरे, पड़ाव की दीवालें।

छिनकू (2½) छिनकू (छू = नदी, नकपो = काला), 1½ या 2 फीट गहरी नदी को पार करें।

ठंपा (3) ठंपा या ठंबा पहुँचने से पहले ½ मील चढ़ाई, डेरे, पड़ाव की दीवालें, एक सोता। यहाँ से ¼ मील चढ़ने पर लप्चे। कैलास के दर्शन होते हैं, ½ मील उतराई, मैदान।

11. गुनियाङ्ती[2] (नदी) (3¾) (158) 3 मील, 2 या 2½ फीट गहरी नदी को पार करें, दोनों ओर डेरे।

दारमा याङ्ती ( नदी ) (2¼) 2 या 3 फीट गहरी नदी को दाहिने किनारे पार करें, नदी के दोनों किनारों पर डेरे, पड़ाव की दीवालें।

12. ज्ञानिमा मंडी (11¾) (172), देखिए तालिका 5।

13. छूमिक्शला (16¼) (188¼) डेरे, देखिए तालिका 7।

14. कैलास ( तरछेन ) (21¾) (210), देखिए तालिका 7।

---

## तालिका 12

# श्री कैलास और मानसरोवर का चौथा मार्ग

## जोशीमठ से गुनला–नीती घाटा होकर–200 मील

जोशीमठ[3] (0) (0) [6200] डा०, ता०, अ०, डाब०, ध०, मंदिर, बाजार, जब की धाराएँ। 6 मील तपोवन, गर्म जल के सोते, कुंड (यहाँ से भविष्यबदरी मार्ग से

---

1. डेरे के स्थान से बाँईं ओर के पहाड़ की चोटी पर एक लप्चे और तरचोक है, जहाँ पर तिब्बती और भोटियों ने पुरानी बंदूकें और अन्य हथियार चढ़ा रखे हैं।
2. गुनियाङ्ती और दारमायाङ्ती के किनारे-किनारे यहाँ से 5-6 मील नीचे दोनों किनारों पर यत्र-तत्र डेरे के स्थान और पड़ाव की दीवालें हैं। व्यापारी लोग अपने अवसर और सुविधा के अनुसार जिस किसी स्थान में पार करके चले जाते हैं। इसलिए ठंबा से लेकर ज्ञानिमा मंडी तक की दूरी, पार करने के स्थान के अनुसार बदल जाती है। कुछ लेखकों ने इन दोनों नदियों के नाम भ्रम से गुणवंती और दमयंती लिखे हैं। याङ्ती = नदी। तिब्बती भाषा में इनके नाम छू मिङ्जुङ और छू मिङजिङ हैं।
3. ज्योतिर्मठ आदि शंकराचार्य के चार मठों में एक है, परंतु 350 वर्षों से जीर्ण रूप में था। सन् 1942 में प्रयाग के कुंभ मेले के अवसर पर इस मठ के एक नए आचार्य नियुक्त किए

हटकर 3 मील पर है), यहाँ 4 मील आगे नीती भोट का प्रांत प्रारंभ होता है।

1. सुरईठोटा (16) (16) 10 मील, डेरे, ध0। 7 मील तमक, डेरे, ध0। 2 मील जुम्मा, डेरे, ध0।

2. मलारी (18) (34) [10150], बड़ा गाँव, ध0, स्कू0 । 5 मील बंपा, बड़ा गाँव, अंतिम, डा0, ध0। $1\frac{1}{2}$ मील गमशाली [10317] ध0।

3. नीती ($9\frac{1}{2}$) ($43\frac{1}{2}$) इस मार्ग का अंतिम गाँव, ध0, स्कू0।

4. गुठिङ ($8\frac{1}{4}$) ($51\frac{3}{4}$) डेरे, पड़ाव की दीवालें, मार्ग में दो कड़ी चढ़ाइयाँ और एक कठिन उतराई। $3\frac{1}{2}$ मील शेपुक, डेरे, पड़ाव की दीवालें। $2\frac{3}{4}$ मील नकुला का बर्फ का पुल। $4\frac{3}{4}$ मील पातालपानी, पाताल गंगा की दोनों ओर डेरे, पड़ाव की दीवालें। $\frac{3}{4}$ मील गेलडुङ, डेरे, पड़ाव की दीवालें।

5. ख्युङलुङ ($15\frac{3}{4}$) ($67\frac{1}{2}$) [14703] $4\frac{1}{4}$ मील डेरे, यहाँ से घाटे तक कड़ी और फिर बहुत कड़ी चढ़ाई पड़ती है।

नीती घाटा ($4\frac{1}{2}$) (72) [16600] अंत के $1\frac{1}{2}$ मील की चढ़ाई बहुत कड़ी और खतरनाक है, भारत की सीमा, यह घाटा जून से नवंबर तक यात्रा के योग्य रहता है। घाटे के ऊपर लगभग 2 मील, लप्चे, यहाँ से कैलास के दर्शन होते हैं। $1\frac{1}{4}$ मील जिंडू, बहुत कठिन उतराई, डेरे।

6. चङलूस (12) (84) $8\frac{3}{4}$ मील डेरे, पड़ाव की दीवालें। 5 मील हार्था, डेरे, पड़ाव की दीवालें।

7. नाब्रा मंडी[1] ($11\frac{1}{2}$) ($95\frac{1}{2}$) $6\frac{1}{2}$ मील नीती भोटियों की बड़ी मंडी है। $5\frac{3}{4}$ मील गेउँल छू (ग्युंगुल या गेयुल), दो घर, कुछ जौ के खेत, नदी के दोनों ओर डेरे, पड़ाव की दीवालें, मणि-दीवालें, 3 फीट गहरी नदी को पार करें। $7\frac{1}{2}$ मील डोङ पू छू, डेरे, यहाँ 3 फीट गहरी वेगवती नदी को पार करें।

8. डोङ पू गोम्पा (14) ($109\frac{1}{2}$) $\frac{3}{4}$ मील गाँव, गोम्पा, कुछ खेत।

9. दोनगू छू ($5\frac{1}{2}$) (115) डेरे, पड़ाव की दीवालें। $2\frac{1}{2}$ दोनगू, डेरे, जल का अभाव। $14\frac{1}{4}$ मील तीसुम छू, नदी की दोनों ओर डेरे, पड़ाव की दीवालें।

---

गए। यहाँ वासुदेव और नृसिंह के मंदिर हैं। बदरीनाथ यहाँ से 19 मील, हृषीकेश $148\frac{1}{2}$ मील और रामनगर 164 मील की दूरी पर है। यहाँ से नीती घाटा तक मार्ग धौलीगंगा के किनारे-किनारे है।

1. यहाँ 200-250 तंबू लगते हैं। यह मंडी जौलाई से सितंबर तक रहती है। यह दापा से लगभग $6\frac{1}{2}$ मील पर है। दापा जोङ के अत्याचारों से ऊबकर उसके प्रतिकारस्वरूप सन् 1929 में नीती के भोटियों ने मंडी को दापा से उठाकर यहाँ (नाब्रा में) एक विशाल दून में लगाया, जो गरतोक-नीती के राजमार्ग पर है। यहाँ 3-4 पक्के मकान भी बन गए हैं। यह दापा जोङ के शासन के अंतर्गत है। यहाँ से सतलज का पुल लगभग 3 मील पर है। आस-पास की अधित्यकाओं पर जिंबू अधिक होता है।

10. सिबचिलिम मंडी[1] (19) (134) 2¼ मील सिब छू के बाँएँ किनारे पर स्थित एक छोटी-सी मंडी, डेरे, पड़ाव की दीवालें, 30 फीट गहरी जल वाली वेगवती नदी को पार करें।

मणिथङा (7¼) मणि-दीवालें, डेरे, आसपास में 7-8 काले तंबू।

गोंबाचिन[2] (3½) डेरे, पड़ाव की बड़ी–बड़ी दीवालें, किसी समय यहाँ तक बड़ी भारी मंडी लगती थी।

11. गुनियाङती नदी (4¼) (149) 2 या 3 फीट गहरी जल वाली नदी को पार करें, नदी के दोनों किनारों पर डेरे, पड़ाव की दीवालें।

दारमा याङती ( नदी ) (3¾) 2 या 2½ फीट गहरी जल वाली नदी को पार करें, नदी के दोनों किनारों पर डेरे और पड़ाव की दीवालें, देखिए तालिका 8।

12. ज्ञानिमा मंडी (9¼) (162), देखिए तालिक 5।

13. छूमिक्शला (16¼) (178¼) डेरे।

14. कैलास ( तरछेन ) (21¾) (200), देखिए तालिक 7।

------

## तालिका 13

# श्री कैलास और मानसरोवर का पाँचवाँ मार्ग

## जोशीमठ से डमजन-नीती घाटा होकर–160 मील

जोशीमठ (0) (0), देखिए तालिका 12।

1—2. ... ... ...

3. नीती (43½) (43½) गाँव।

बोमलास घाटा (7) (50½) बहुत कड़ी और खड़ी चढ़ाई, लप्चे और तरचोक।

4. डमजन (3¼) (53¾) कड़ी उतराई, डेरे।

डमजन-नीति घाटा (5¾) (59½) [16200 ?] घाटा तक बहुत कड़ी चढ़ाई, लप्चे और तरचोक, भारत की सीमा, जून से अक्टूबर तक लाँघने योग्य है, यहाँ से कैलास के दर्शन होते हैं।

---

1. जौलाई और अगस्त के महीने में यहाँ नीती वालों के 7-8 तंबू लगते हैं। कभी-कभी एकाध जोहारी भी आ जाते हैं। सिब छू नदी का पाट यहाँ चौड़ा है। यह नदी तीन-चार शाखाओं में बहती है। यहाँ से एक मार्ग ख्युङलुङ होकर तीर्थपुरी जाता है, जो लगभग 32 मील की दूरी पर है और दो दिन का मार्ग है।
2. मणिथङा और गोंबाचिन के मध्य में एक नदी की 4-5 शाखाओं को पार करना पड़ता है। संभवतः यह छिनकू छू ही है।

5. होती ($5\frac{1}{2}$) (65) बहुत कठिन उतराई, डेरे, पड़ाव की दीवालें, यहाँ पर होती घाटा का मार्ग मिलता है।

तोनजेन ला ($3\frac{1}{2}$) ($68\frac{1}{2}$) [16350] घाटा तक बहुत कड़ी चढ़ाई, लप्चे। 4 मील सग, डेरे।

6. छलंपा (10) ($78\frac{1}{2}$) 3 मील की चढ़ाई और 3 मील की उतराई, डेरे।

3 मील की चढ़ाई और 3 मील की उतराई, डेरे, डाकर, पड़ाव की दीवालें। $6\frac{1}{2}$ मील तीसुम, डेरे, पड़ाव की दीवालें।

7. सिबचिलिम ($15\frac{3}{4}$) ($94\frac{1}{4}$) $3\frac{1}{4}$ मील, देखिए तालिका 12।

8. गुनियाङ्कती (15) ($109\frac{1}{4}$) डेरे।

9. ज्ञानिमा मंडी ($12\frac{3}{4}$) (132) मंडी।

10. छूमिक्शला ($16\frac{1}{4}$) ($138\frac{1}{4}$) डेरे।

11. कैलास (तरछेन) ($21\frac{3}{4}$) (160)।

---------

## तालिका 14

# श्री कैलास और मानसरोवर का छठा मार्ग

## जोशीमठ से होती-नीति घाटा होकर–158 मील

जोशीमठ (0) (0)।

1. 2. ... ... ... देखिए तालिका 12।

3. तिमरसिम ($42\frac{1}{2}$) ($42\frac{1}{2}$) नीती पहुँचने से 1 मील पहले ही एक छोटा-सा गाँव, यहाँ से घाटा तक बहुत कड़ी चढ़ाई है।

3 मील कसाई, डेरे, पड़ाव की दीवालें।

4. कालाजबर (6) ($48\frac{1}{2}$) 3 मील डेरे, पड़ाव की दीवालें।

होती-नीती घाटा (7) ($55\frac{1}{2}$) [16390] इसे होती, चोर-होती, या होती धुरा भी कहते हैं। भारत की सीमा, विशेषकर इस घाटे से वर्षा ऋतु में जाते हैं, यहाँ से रिमखिम तक बहुत बड़ी उतराई है। $2\frac{1}{2}$ मील बंजर-मल्ला, डेरे। $1\frac{1}{2}$ मील बंजर-तल्ला, डेरे।

$1\frac{1}{2}$ मील रिमखिम [14250] डेरे, पड़ाव की दीवालें, यहाँ से होती के डेरे तक होती नदी के किनारे-किनारे ऊपर से जाना पड़ता है।

5. होती ($7\frac{1}{2}$) (63) 2 मील डेरे, डमजन घाटा का मार्ग यहाँ मिल जाता है। यहाँ की होती नदी मलारी के पास धौलीगंगा में मिलती है।

6-10. ... ....

11. कैलास (तरछेन) (95) (158), देखिए तालिका 13।

----------

## तालिका 15

# श्री कैलास और मानसरोवर का सातवाँ मार्ग

## बदरीनाथ से माना घाटा होकर–238 मील।

बदरीनाथ (0) (0) [10500] डा0, ता0, अ0, डाब0, ध0, श्री बदरीनारायण का मंदिर, यह भारत के चारों धाम में एक है, यहाँ से हृषीकेश 168 मील और रामनगर 164 मील पर है।

माना (2) (2) इसे माणा या मणिभद्रपुरी भी कहते हैं, मार्ग का अंतिम गाँव, इधर का एक मात्र भोटिया गाँव, यहाँ के भोटिए मार्छे कहलाते हैं। 3 मील बलवाण, गुफा, डेरे। 2 मील मूसापानी, डेरे। 1½ मील शकपाडाँग, 3-4 अच्छी गुफाएँ, डेरे। 1½ मील बुजकुली, 3-4 अच्छी गुफाएँ, डेरे।

1. घसतोली (9½) (11½) 1½ मील, गुफा, डेरे, देहरादून के मार्टिन साहब गंगोत्तरी से मध्य मार्ग होकर यहाँ पर आए थे। 3 मील बुडचौन, डेरे। ½ मील खोरजाकवोट, डेरे, पड़ाव की दीवालें।

2. सरस्वती (8½) (20) 5 मील, डेरे, पड़ाव की दीवालें, घाटे की चढ़ाई यहाँ से प्रारंभ होती है। 2½ मील रत्ताकोणा, डेरे। 1 मील ताराई, डेरे। 3 मील राक्षसताल, बर्फ के बीच में छोटा-सा ताल। ½ मील देवताल, छोटा-सा ताल।

माना घाटा या चिरबिटिया (8½) (28½) [18400] 1½ मील भारत की सीमा, घाटा जौलाई से सितंबर तक लाँघने योग्य है।

3. पोती (9) (37½) डेरे, यहाँ तक उतराई।

4. जोगोराव (8) (45½) डेरे। 3 मील शिपुक-मैदान, डेरे। 3 मील [16400] चरंग ला, चढ़ाई।

5. रामूराव (16) (61½) 10 मील डेरे, प्रारंभ में 3 मील तक उतराई है।

6. शंकरा (10) (71½) डेरे।

7. सत्तूखाना (22 ?) (93) डेरे।

8. थुलिङ गोम्पा[1] (7 ?) (100) [12200] मठ, गाँव, थुलिङ से 1 मील आगे 2 मील तक बहुत कड़ी चढ़ाई है, उसके बाद मंगनङ तक बीच-बीच में अधित्यकाओं

---

1. इसे तुलिङ, थोलिङ या थुंदिङ भी कहते हैं। यह मठ सतलज की बाँईं ओर नदी से एक मील की दूरी पर है। यह पश्चिमी तिब्बत का सबसे प्रसिद्ध मठ है। सन् 1030 में इसका निर्माण हुआ था। तुर्कों ने एक-दो बार इसमें आग लगा दी थी और भारत के कई अमूल्य और प्राचीन संस्कृत और तिब्बती ग्रंथों को जलाकर नष्ट कर दिया था। नालंदा विश्वविद्यालय के आचार्य दीपंकर श्रीज्ञान सन् 1042 में, बौद्ध धर्म के प्रचार के लिए यहाँ आकर नौ



95. लङ्पोना गोम्पा–मानसरोवर का चौथा मठ

[ देखिए पृ० 263



96. पोनरी गोम्पा–मानसरोवर का पाँचवाँ मठ

[ देखिए पृ० 263



97. सेरालुङ गोम्पा—मानसरोवर का छठा मठ

[ देखिए पृ० 264



98. पुरुरव छोङरा में एक नेपाली व्यापारी का तंबू

[ देखिए पृ० 265



99. येर्नगो गोम्पा–मानसरोवर का सातवाँ मठ

[ देखिए पृ० 266



100. ठुगोल्हो गोम्पा–मानसरोवर का आठवाँ मठ

[ देखिए पृ० 266



101. ठुगोल्हो से कैलास तथा मानसरोवर का दृश्य

[ देखिए पृ० 266



102. केदारनाथ का मंदिर और पीछे के हिम-शिखरों का दृश्य



103. मिलम ग्लेशियर या गौरी की हिमनदी

[ देखिए पृ० 284



104. बर्फ का पुल, नकुला

[ देखिए पृ0 287



105. नीती घाटा

[ देखिए पृ० 287



106. बदरीनाथ का मंदिर

[ देखिए पृ० 290



107. थुलिङ मठ

[ देखिए पृ० 290



108. गंगोत्तरी

[ देखिए पृ० 292



109. गंगोत्तरी में गंगादेवी का मंदिर

[ देखिए पृ0 292



110. गोमुख और सतोपंथ के हिम-शिखर

[ देखिए पृ० 292

से होकर मंद उतराई पड़ती है।

9. मंगनङ (13) (113) गाँव, खेती, मठ, यह डेपुङ विहार की शाखा है। यहाँ पर 3-4 फीट गहरी और पर्याप्त चौड़ी वेगवती मंगनङ छंपो के दाहिने किनारे को पार करें।

10. दापा या दाबा (14) (127) [14000] जोङ, मठ, गाँव, खेती, यहाँ की मंडी 1929 से यहाँ से उठकर नाब्रा में लगा करती है, नाब्रा मंडी, सिबचिलिम मंडी, ज्ञानिमा मंडी और मिसर तसम दापा जोङ के शासन के अंतर्गत हैं।

---

महीने तक ठहरे थे और यहीं रहकर कतिपय ग्रंथों का प्रणयन किया था। कई भारतीय पंडितों ने यहीं पर रहकर, बौद्ध धर्म-संबंधी पालि ग्रंथों का अनुवाद तिब्बती भाषा में किया था। इस मठ में छोटे-बड़े 108 देवागार हैं, जिनमें भिन्न-भिन्न आकार और स्वरूप की धातु और मिट्टी की बनी बौद्ध धर्म के देवी-देवताओं, लामाओं और आचार्यों की सहस्रों मूर्तियाँ हैं। अलमारियों में अच्छी तरह से सजी हुई कई छपी और हस्तलिखित पुस्तकों के वेष्टन हैं, जिनमें कंजूर और तंजूर की पोथियाँ भी हैं। बड़े देवागार में प्रधान मूर्ति पद्मासन-स्थित शाक्य थुव्वा (बुद्ध भगवान) की है, जिनके ऊपर सोने के पत्ते चढ़े हुए हैं। छह फीट ऊँची यह मूर्ति एक ऊँची वेदी पर विराजमान है। भ्रम में पड़कर कई हिंदू इसे आदि बदरीनारायण की मूर्ति मानकर घी की बत्तियों के लिए गाय, बकरियाँ, और रुपए-पैसे भी चढ़ाते हैं। यहाँ एक देवागार में 7 या 8 गज की ऊँची चंबा (मैत्रेय) की मूर्ति है। इस मठ में एक दक्षिणावर्त शंख, हंस के एक बड़े अंडे के बराबर एक जौ का दाना और कुछ अन्य अपूर्व वस्तुएँ हैं। ये वस्तुएँ विशेष भेंट चढ़ाने पर ही दिखाई जाती हैं। इस मठ की चहारदीवारी 150 गज से अधिक का वर्ग है। इसके चारों ओर फाटक हैं। इस मठ में 1-2 लामा और लगभग 100 डाबा रहते हैं। मठ के प्रधान लामा प्रति तीन वर्ष में बदलते रहते हैं। वे ल्हासा से आते हैं। शीतकाल में पट बंद होने के पहले, इस मठ से कुछ प्रसाद और भेंट बदरीनाथ के मंदिर के लिए रावल (पुजारी) के यहाँ भेजा जाता है। बदरीनाथ के रावल भी मंदिर के कुछ प्रसाद और भेंट थुलिङ मठ के लिए भेजते हैं। ज्ञात नहीं यह प्रथा कब से प्रचलित है। गोम्पा के चारों ओर कई छोरतेन और मणि-दीवालें हैं, जो मठ के प्राचीन वैभव को प्रकट करती हैं। इसमें से कई तो जीर्ण-शीर्ण हो गई हैं और कुछ अच्छी स्थिति में हैं।

मठ के दक्षिण भाग में 10-15 घरों का गाँव है। और 2-3 मील दूर सतलज नदी तक जौ और मटर के खेत हैं। पर्याप्त गर्म स्थान है। इसलिए सतलज के किनारे 3-4 गज ऊँचे पेड़ होते हैं। गोम्पा से कुछ दूर पर एक छोटे-से नाले के किनारे मठ की ओर से लगाए हुए पीपल के बगीचे हैं। जौलाई और अगस्त के महीनों में यहाँ जेलूखागा घाटा होकर आए हुए खंपाओं, 2-4 माना और नीती के भोटियों की मंडी लगती है। आस-पास के पहाड़ में जिंबू बहुत होता है। यहाँ से 10 मील नीचे सतलज के किनारे पर छबरङ जोङ है। थुलिङ से 2 मील ऊपर सतलज पर एक पुल है।

थुलिङ से गरतोक, तीर्थपुरी, शिमला और कुल्लू को मार्ग जाते हैं। दापा, सिबचिलिम और ज्ञानिमा बिना गए ही यहाँ से एक मार्ग सीधे तीर्थपुरी को जाता है।

11. नाब्रा मंडी ($6\frac{1}{2}$) ($133\frac{1}{2}$), देखिए तालिका 12।

12– 17. ... ... ...

18. कैलास ( तरछेन ) ($103\frac{1}{2}$) (238)।

---------

## तालिका 16

# श्री कैलास और मानसरोवर का आठवाँ मार्ग

## मुखुवा ( गंगोत्तरी ) जेलूखागा घाटा होकर–243 मील

मुखुवा ( गंगोत्तरी ) (0) (0) गंगोत्तरी के पंडों के गाँव, यहाँ से टिहरी और नरेंद्रनगर होते हुए ह्रषीकेश 145 मील, मसूरी 110 मील और गंगोत्तरी 13 मील की दूरी पर है। 4 मील जांगला, जं0, दुकान। 1 मील कोपांग, डेरे, पड़ाव की दीवालें, हरसील के जाड़ (भोटियों) के डेरे, $\frac{3}{4}$ मील आगे गंगोत्तरी का मार्ग दाहिनी ओर फूटता है, जो $7\frac{1}{4}$ मील पर है, (यहाँ से जाह्नवी और भागीरथी का संगम $\frac{1}{2}$ मील पर है) यहाँ से जेलूखागा तक मार्ग जाह्नवी या जाड़गंगा के किनारे-किनारे होकर जाता है। $2\frac{3}{4}$ मील डाँडा, डेरे, पड़ाव की दीवालें। $3\frac{1}{2}$ मील कर्चा, डेरे, यहाँ 'पदम' के पेड़ होते हैं।

1. लामाथङ ($13\frac{1}{2}$) ($13\frac{1}{2}$) $2\frac{1}{4}$ मील डेरे, यहाँ से $\frac{3}{4}$ मील आगे पहला लप्चे और तरचोक। $2\frac{1}{2}$ मील कडोली, डेरे।

नीलङ ($7\frac{1}{4}$) (21) [11181] 5 मील ऋषिगंगा पार करके गाँव पहुँचें, इस मार्ग का अंतिम गाँव है, यहाँ पर जाड़ (भोटिए) रहते हैं, खेती यहाँ पर्याप्त होती है। $1\frac{1}{2}$ मील मणि-रिंगुवा, डेरे। $3\frac{3}{4}$ मील मगरू, डेरे। $\frac{3}{4}$ मील संगम—जाह्नवी और मुलिङ नदी का संगम, मुलिङ के किनारे-किनारे होकर एक मार्ग बदरीनाथ जाता है। $\frac{1}{4}$ मील नागतोरू, डेरे।

2. दु सुंदू ($8\frac{1}{2}$) ($29\frac{1}{2}$) $2\frac{1}{2}$ मील जाह्नवी और जधुङ के संगम, दो सुंदू भी कहते हैं। सुंदू = संगम। डेरे, पड़ाव की दीवालें। जधुङ नदी के ऊपर संगम से 2 मील पर जधुङ नामक एक जाड़ों का गाँव है। $2\frac{1}{2}$ मील हिल्दिङ, डेरे। $1\frac{1}{2}$ मील सुनामा, डेरे, इसे सोनम भी कहते हैं। $1\frac{3}{4}$ मील छामरेवासा डेरे, लप्चे, तरचोक, मणि-दीवालें। 3 मील चङमागेरिया, डेरे। $\frac{1}{2}$ मील याङरा, डेरे।

3. तिपानी ($11\frac{1}{4}$) ($40\frac{3}{4}$) 2 मील, तीन नदियों का संगम, डेरे। $1\frac{3}{4}$ मील गुग्गुल सुंदू, डेरे। 1 मील पुलिङ सुंदू [12984], डेरे, विशाल मैदान। $1\frac{1}{2}$ मील दु सुंदू, डेरे। 1 मील टिङटिया, डेरे, पड़ाव की दीवालें, इसे तिङत्ता भी कहते हैं। $1\frac{3}{4}$ मील कैडावास, डेरे।

4. मंडी (खागे के नीचे) (9$\frac{1}{4}$) (50) 2$\frac{1}{4}$ मील डेरे, यहाँ से घाटे की कड़ी चढ़ाई प्रारंभ होती है।

जेलूखागा (घाटा) (3$\frac{1}{4}$) (53$\frac{1}{4}$) [17490] तिब्बती लोग इसे छङ्छोक ला कहते हैं, लप्चे और तरचोक, भारत की सीमा, जून के मध्यं से अक्टूबर के मध्य तक पार करने योग्य, यहाँ से ओप नदी तक बहुत कड़ी और खड़ी उतराई पड़ती है। 1 मील पङ्दे, डेरे। 2$\frac{1}{4}$ मील पिलपिला, तिब्बत की ओर खागे के नीचे।

5. ओप नदी (4$\frac{1}{4}$) (57$\frac{1}{2}$) 1 मील नदी की दोनों ओर डेरे, 2 या 2$\frac{1}{2}$ फीट की गहरी नदी के दाहिने किनारे को पार करें (यहाँ से $\frac{1}{2}$ मील ऊपर नदी पर पुल है)। 4 मील डाक, डेरे। 4 मील फुला ला पड़ाव, डेरे। 1$\frac{1}{4}$ मील फुल ला, लप्चे और तरचोक। 2$\frac{1}{4}$ मील गुरु का पानी, डेरे, पड़ाव की दीवालें। 1 मील जारा, डेरे, पड़ाव की दीवालें।

6. पुलिङ मंडी[1] (16$\frac{1}{4}$) (73$\frac{3}{4}$) 3$\frac{3}{4}$ मील (मंडी तक 1$\frac{1}{4}$ मील कड़ी उतराई)। 1$\frac{1}{4}$ मील एक नदी, 1$\frac{1}{2}$ या 2 फीट गहरी नदी को पार करें, डेरे। 4$\frac{1}{2}$ मील बाबरा, डेरे।

7. शरवाराव[2] (9$\frac{1}{4}$) (83) 3$\frac{1}{2}$ मील 1$\frac{1}{2}$ या 2 फीट गहरी नदी के दाहिने किनारे को पार करें, नदी के दोनों किनारों पर डेरे, पड़ाव की दीवालें। 1$\frac{1}{2}$ मील कड़ी चढ़ाई। $\frac{1}{2}$ मील कड़ी उतराई। $\frac{1}{2}$ मील कड़ी चढ़ाई। 5$\frac{3}{4}$ मील कांचनथंगा के ऊपर, लप्चे और तरचोक। 2 मील बड़े-बड़े दुर्गों के खंडहरों के समान पानी से कटे हुए पहाड़ों के बीच से कड़ी उतराई। 1$\frac{1}{4}$ मील एक सूखे नाले के आर-पार ठुसी ला, डेरे, माना-छबरङ का मार्ग यहाँ पर मार्ग को काटकर आगे जाता है (यहाँ से छबरङ जोङ 3 मील दक्षिण में है)। 1$\frac{1}{2}$ मील बरखू, 15-16 गुफाएँ हैं, शीतकाल में कुछ तिब्बती लोग यहाँ पर ठहरते हैं।

8. थुलिङ (22) (105) 9 मील। देखिए तालिका 15।

9.– 17. ... ....

18. कैलास (तरछेन) (138) (243)

---------

1. यहाँ पर 2-3 मकान और पड़ाव की दीवालें तथा एक मणि-दीवाल है। यहाँ जौलाई के मध्य से अगस्त के अंत तक नीलङ के जाड़ और रामपुर-बशहर वालों की मंडी लगती है, जहाँ विशेषकर चावल, जौ, फाफर, नमक और ऊन का विनिमय होता है। यहाँ से 2-3 फलाँग नीचे नदी के पार पुलिङ का गाँव है, जिसमें जौ की खेती बहुतायत से होती है, और 10-15 घर हैं।

2. इसे शरबरक या शबरक भी कहते हैं। यहाँ से एक मार्ग माना घाटा और एक सीधा मङनङ को, बिना थुलिङ गए, जाता है। यहाँ से दुपाङ 10 मील और वहाँ से मङनङ 10 मील है।

